पश्चात् पंडित जवाहरलालजी ने साहित्य-प्रदर्शनी का निरीक्षण किया जहां मध्यप्रदेश के प्रमुख साहित्यिकों के ग्रंथ लेखकों के हाथ से निकाले गये परिचय-चित्रों के साथ रखे गये थे। प्रान्त की पत्र-पत्रिकाएं, राष्ट्रभाषा प्रचार समिति के हिन्दी प्रचार-सम्बन्धी ग्रंथ एवं विवरण आदि सामग्री तथा राज्य के प्रकाशन विभाग द्वारा प्रकाशित सामग्री भी इसमें रखी गई थी। यह संग्रह देखकर पंडित जवाहरलालजी ने प्रसन्नता व्यक्त की।

पं. जवाहरलालजी ने इस अवसर पर कहा कि—"साहित्य का प्रश्न मुझे बहुत प्यारा है। हर देश के लिये साहित्य का सम्बन्ध जीवन से बंधा हुआ होता है।" दुर्बल देश का साहित्य दुर्बल ही होता है। उसी प्रकार दुर्बल साहित्य देश को दुर्बल बना देता है। आपने अंग्रेजी के महाकवि मिल्टन के कथन को दुहराते हुए बतलाया कि एक देश के साहित्य से जाना जा सकता है कि वह देश कैसा है। यह कहते हुये कि साहित्य का सवाल बुनियादी सवाल है, नेहरूजी ने कहा कि साहित्य के आइने में देश को देखा जा सकता है।

प्रधान मंत्री ने कहा—अब राष्ट्रभाषा के सवाल पर बहस की कोई गुंजाइश नहीं है। श्री. बियाणीजी के इस कथन का उल्लेख करते हुए कि हिन्दी किसी दूसरी भाषा के मार्ग में बाधक नहीं होगी, नेहरूजी ने कहा कि भाषा के क्षेत्र में एक के बढ़ने से दूसरी घटती नहीं बल्कि विचार-विनिमय के माध्यम से उसका विकास होता है। नेहरूजी ने साहित्य की भाषा और बोलचाल की भाषा में कम से कम दूरी रखने की अपील करते हुए कहा कि साहित्य की उन्नति दफ्तरों में नहीं होती। उन्होंने कहा कि ऐसे तो बोलचाल की भाषा और साहित्य की भाषा में कुछ फर्क रहता ही है, पर अगर यह फर्क बहुत ज्यादा हो जावे तो फिर साहित्य दुर्बल बन जाता है।

नेहरूजी ने अपने भाषण में कविता और कहानियों की रचनाओं को वांछनीय बतलाते हुए कहा कि हिन्दी के लेखकों को उन हजारों प्रश्नों पर भी लिखना चाहिये, जो कि रोज उठा करते हैं। ऐसी रचनायें होनी चाहिये जिनसे आज की दुनिया को समझने में मदद मिले। उन्होंने साहित्य सम्मेलनों से विशेष रूप से आग्रह किया कि वे साहित्य की अन्दरूनी हालत को भी सुधारने का प्रयत्न करें।

नेहरू जी ने आगे कहा कि हिन्दी के पीछे शक्ति है। उसे संस्कृत का स्रोत प्राप्त है। उसके दायें बायें दूसरी भाषायें हैं।

समारोह के अंत में श्री बियाणीजी ने अतिथियों का आभार प्रदर्शन किया और वन्देमातरम् गायन के पश्चात् समारोह समाप्त हुआ। इस समारोह में राज्यपाल डा पट्टाभि सीतारामय्या, मुख्य मंत्री पं. रविशंकरजी शुक्ल के अलावा अन्य मंत्रीगण, उच्च अधिकारी, प्रमुख नागरिक व साहित्यप्रेमी उपस्थित थे। बाहर से लगभग २०० प्रति-निधि इस समारोह में भाग लेने के लिये आये थे।

सम्मेलन द्वारा सरकारी नियमानुसार राज्य सरकार से एक-तिहाई अनुदान देने की प्रार्थना की गई। तद-नुसार राज्य सरकार ने ५० हजार रुपयों की निधि सम्मेलन को प्रदान कर दी है।

भवन निर्माण का कार्य बहुत अग्रसर हो चुका है और उसके शीघ्र पूर्ण होने की आशा है।

मध्यप्रदेश हिन्दी साहित्य सम्मेलन का १६वाँ अधिवेशन ११ और १२ अक्टूबर को दुर्ग नगर में सम्पन्न हुआ। इस अधिवेशन की भी अध्यक्षता श्री ब्रिजलालजी बियाणी ने की और उसका उद्घाटन हिन्दी के प्रसिद्ध नाटककार, कवि एवं समालोचक डॉ रामकुमार वर्मा के द्वारा हुआ।

पंडाल के पास ही गांधी विद्यालय के भवन में साहित्य प्रदर्शनी का आयोजन था। इस प्रदर्शनी को लगभग १५ हजार व्यक्तियों ने देखा। इससे प्रान्त की साहित्यिक गतिविधि जानने में लोगों को सहायता मिली। स्वागता-ध्यक्ष श्री मोहनलाल बाकलीवाल थे। तदनंतर अध्यक्ष श्री ब्रिजलाल बियाणी ने अपने भाषण में कहा कि—देश में भाषा की समस्या बहुत विचारणीय है। हिन्दी राष्ट्रभाषा है। राष्ट्रभाषा का अर्थ उस भाषा से है जिसे समस्त राष्ट्र बोलता हो, राष्ट्र की शिक्षा का वह माध्यम हो और राष्ट्र का कार्य, राज्य का कारबार उस भाषा

में चलता हो। जिस भाषा में ये तीनों गुण हों वह पूर्णतया देश की राष्ट्रभाषा कहलाने योग्य होती है। इस दृष्टि से यद्यपि हिन्दी समस्त राष्ट्र की बोलचाल की भाषा नहीं है तो भी व्यापक रूप में यदि समस्त राष्ट्र में किसी भाषा द्वारा काम चल सकता है, तो वह भाषा है हिन्दी। सारे देश में यही भाषा सबसे अधिक बोली जाती है। हमारे संविधान ने हिन्दी को राजभाषा के रूप में और १४ अन्य प्रान्तीय भाषाओं को प्रादेशिक भाषा के रूप में मान्यता प्रदान की है।

श्री बियाणी जी ने डॉ. रघुवीर की प्रशंसा करते हुए कहा कि अंग्रेजी की चुनौती को स्वीकार करने का सबसे बड़ा श्रेय डॉ. रघुवीर को है। उन्होंने हिन्दी के शब्दकोष में नये-नये शब्दों को जन्म देकर प्रशंसनीय वृद्धि की है, परन्तु इस चुनौती को स्वीकार करते समय यदि हम हिन्दी को क्लिष्ट बनाते हैं तो हमारी गति अवरुद्ध हो जायगी। इसलिए हिन्दी प्रेमियों का कर्त्तव्य है कि वे हिन्दी को सरल और जनभाषा बनावें। हिन्दी को न संस्कृत बनाया जाये और न संस्कृत को हिन्दी, अपितु उसका जनजीवन के अनुकूल नवनिर्माण किया जावे। हिन्दी का शब्दभंडार संस्कृत से तो लिया जाय परन्तु अन्य प्रादेशिक भाषाओं का दर्वाजा भी खुला रहना आवश्यक है। श्री बियाणी जी ने कहा कि भाषा रूपी शस्त्र का उपयोग साहित्यिक करता है। वह चाहे तो किसी शब्द का उपयोग विनाश के लिए कर सकता है और चाहे तो उसी शब्द को विकास के कार्य में लगा सकता है। इससे साहित्यकारों का कर्त्तव्य है कि वे भाषा में अमृत का प्रवाह बहायें ताकि यदि हिन्दी आज अपनी व्यापकता से राष्ट्रभाषा बनी है तो कल उसकी इज्जत उसकी मधुरता तथा सरलता के कारण हो।

इस अधिवेशन में राज्य के वयोवृद्ध साहित्यिक श्री मावलीप्रसादजी श्रीवास्तव को चांदी के पात्र में एक मानपत्र समर्पित किया गया जिसमें साहित्य के क्षेत्र में उनकी सेवाओं का सम्मानपूर्वक उल्लेख किया गया था।

इस सम्मेलन में महत्त्वपूर्ण प्रस्ताव स्वीकृत किये गये :—

## सम्मेलन द्वारा स्वीकृत प्रस्ताव

(१) "मध्यप्रदेश हिन्दी साहित्य सम्मेलन केन्द्रीय सरकार से अनुरोध करता है कि संविधान में उल्लिखित काल में हिन्दी को उसका स्थान प्राप्त होने की दृष्टि से (अ) हिन्दी शब्दसंग्रह कार्य को दो वर्ष की अवधि में पूर्ण किया जाय, (ब) हिन्दी में विविध साहित्य के सृजन के लिये ठोस कदम उठाये जायें, (क) हिन्दी संबंधी तमाम कार्यों को जिनमें हिन्दी टेलीप्रिन्टर, तार आदि हैं, प्राथमिकता प्रदान की जावे और हिन्दी संबंधी योजनाओं के संबंध में हिन्दी के प्रतिष्ठित साहित्यकारों का अधिकाधिक सहयोग लिया जाय।"

(२) "मध्यप्रदेश हिन्दी साहित्य सम्मेलन राज्य सरकार द्वारा एक लाख वार्षिक अनुदान से शासन साहित्य परिषद की स्थापना, पुस्तकालयों को खरीदी गयी पुस्तकों पर १२॥ प्रतिशत अनुदान, सम्मेलन भवन के लिये ५० हजार रुपयों का अनुदान प्रदान करने की व्यवस्था आदि कार्यों के लिये धन्यवाद देता है। सम्मेलन का मत है कि, इनसे प्रांतीय साहित्य की वृद्धि और प्रोत्साहन के कार्य को अवश्य सहायता मिलेगी। तथापि सम्मेलन अनुभव करता है कि उद्दिष्ट की पूर्ति के लिये शासन साहित्य परिषद के नियमों में कुछ संशोधन की आवश्यकता है। सम्मेलन का सुझाव है कि (१) उक्त परिषद में सम्मेलन को अधिक प्रतिनिधित्व प्रदान किया जाय। (२) पुरस्कार के लिये विषयों का विभाजन, (अ) साहित्य व (ब) विज्ञान—इस रूप में किया जाय और पुरस्कारों का वितरण श्रेष्ठ ग्रंथों के बीच प्रतिस्पर्द्धा के बजाय उन्हें प्रोत्साहन की दृष्टि से किया जाय। (३) वार्षिक अनुदान का विभाजन वर्तमान आधार पर न किया जाकर उसे (अ) अन्तर्प्रांतीय साहित्य के अनुवाद, (ब) प्राचीन वैज्ञानिक व मौलिक श्रेष्ठ ग्रंथों के प्रकाशन, (स) पुरस्कारों के लिये वर्तमान से अधिक रकम, (द) साहित्य व लोक भाषाओं की खोज, अन्वेषण, संग्रह, संपादन आदि के लिये व्यवस्था व सहायता और (इ) अत्यंत आवश्यकता की स्थिति में मान्य साहित्यकारों को सहायता आदि मदों में उचित प्रमाण में विभाजित किया जाय।"

(३) "चित्रपट आधुनिक समय में जागृति के महत्वपूर्ण साधन हैं, तथापि हिन्दी में अभी जो अधिकांश चित्रपट तैयार हो रहे हैं—वे समाज के नैतिक स्तर पर आक्रमण करने वाले तथा कला, साहित्य एवं भाषा की दृष्टि से उसका स्तर गिराने वाले हैं। सम्मेलन का केन्द्रीय सरकार से अनुरोध है कि वह इस प्रकार के चित्रों पर शीघ्रातिशीघ्र नियन्त्रण लगाये।"

छत्तीसगढ़ के साहित्यसेवियों द्वारा इसी अधिवेशन में श्री शुक्ल जी को अभिनन्दन-ग्रन्थ भेंट करने का एक प्रस्ताव उपस्थित किया गया, जो आगामी कार्यकारिणी को विचारार्थ सौंपा गया। कार्यकारिणी ने अगली सभा में विचार कर श्री रविशंकरजी शुक्ल को अभिनन्दन-ग्रन्थ भेंट करने का निर्णय किया, जिसके अनुसार सम्मेलन की ओर से इस अभिनन्दन-ग्रन्थ के निर्माण का कार्य पूर्ण हो रहा है।

भविष्य के लिये अनेक योजनाएँ सम्मेलन के विचारार्थ हैं। प्रान्त की इस प्रतिनिधि संस्था को प्रान्त के समस्त साहित्यकारों का लगनपूर्ण सहयोग प्राप्त है और यही इस संस्था की सुदृढ़ नींव भी है।

मध्यप्रदेश हिन्दी साहित्य सम्मेलन की वर्तमान कार्यसमिति इस प्रकार है:—

अध्यक्ष—श्री ब्रिजलाल जी बियाणी। उपाध्यक्ष—(१) पण्डित माखनलाल जी चतुर्वेदी और (२) डॉ बलदेवप्रसाद जी मिश्र। प्रधान मन्त्री—श्री रामगोपाल जी माहेश्वरी। संयुक्त मन्त्री—श्री प्रभुदयाल जी अग्निहोत्री। साहित्य मन्त्री—श्री नर्मदाप्रसाद जी खरे। मन्त्री, नर्मदा विभाग—श्री ब्योहार राजेन्द्रसिंह जी। मन्त्री, छत्तीसगढ़ विभाग—श्री केदारनाथ जी झा "चन्द्र"। मन्त्री, विदर्भ विभाग—श्रीजगन्नाथ सिंह जी बैस। मन्त्री, नागपुर विभाग—श्री नरेन्द्र विद्यावाचस्पति।

सदस्य—(१) डॉ. हीरालाल जैन, (२) श्री विनयमोहन शर्मा, (३) श्री रामेश्वर शुक्ल "अंचल", (४) श्री ज्वालाप्रसाद ज्योतिषी, (५) श्री नरसिंहदास मोर, (६) श्री हृषीकेश शर्मा, (७) श्री कालिकाप्रसाद दीक्षित "कुसुमाकर", (८) श्री घनश्यामप्रसाद "श्याम", (९) श्री गोविन्दप्रसाद शर्मा, (१०) श्री उमाशंकर शुक्ल और (११) श्री छबीलाल गुप्त।



